और जोड़कर सम बनाना चाहिये और फिर उसे आधा करना चाहिये। यथा किसीके द्वारा पूछा जाय कि तीन अक्षरवाले वृत्तका पांचवां भेद क्या है? तो, उत्तर इस प्रकार देना चाहिये—पांचवां अङ्क विषम है अतः एक गुरु प्रथम होगा। फिर पांचमें एक और जोड़कर छः बनाया, ततः छः का आधा तीन हुआ। यह भी विषम है अतः फिर गुरु लिखा। तीन भी विषम है अतः एक और जोड़कर चार किया; चारका आधा दो सम है अतः एक लघु लिखा। तीन ही अक्षरकी जातिके वृत्तका प्रश्न था यहाँ भी अब तीन अक्षर ( ऽ ऽ । ) पूरे हो गये। अब यहीं यह क्रिया समाप्त करके उत्तर दे देना चाहिये कि, तीन अक्षर वाले वृत्तका पाँचवाँ भेद प्रथम दो गुरु तथा फिर एक लघु होता है। इसी प्रकार चार अक्षरकी चौथी जाति क्या होगी? इसमें चार सम है अतः प्रथम लघु फिर चारका आधा दो सम है अतः फिर लघु फिर दो का आधा एक विषम है अतः गुरु फिर एक का आधा नहीं हो सकता अतः एक और जोड़कर आधा किया तो फिर गुरु आया और (।।ऽऽ) दो लघु तथा दो गुरु उत्तर आये। इसी तरह अन्य वृत्त जानना चाहिये ॥ ४ ॥

उद्दिष्टं द्विगुणानाद्यादुपर्यङ्कान्समालिखेत् ।
लघुस्था ये च तत्राङ्कास्तैः सैकैर्मिश्रितैर्भवेत् ॥ ५ ॥

( उद्दिष्ट प्रस्तार ) उद्दिष्ट प्रस्तारका प्रकार निम्नांकरीत्या है—जैसे किसीने ( ।। ऽ ) ऐसा लिखकर पूछा कि, त्र्यक्षर जातिके प्रस्तारमें यह अन्त्य गुरु वाला कौनसा विभाग है? तब दूसरेने जोड़कर उत्तर दिया कि त्र्यक्षरमें चतुर्थ विभागवाला है—जोड़नेकी प्रणाली क्या है—

उद्दिष्ट प्रस्तारका कोई भी प्रथम अक्षर चाहे वह गुरु हो अथवा लघु हो उसके ऊपर ( १ ) अङ्क रखना चाहिये फिर उसके पश्चात् वालेपर एकसे दूना अङ्क (२) रखना चाहिये। ततः दोसे दूना अङ्क चार रखना चाहिये और इस तरह रखकर उसमें जितने लघु हों उन्हें जोड़कर तथा उसमें एक मिलाकर जो संख्या आवे, उसी विभागवाला भेद बताना चाहिये। जैसे यहाँपरके उदाहरणमें दो लघु और एक गुरु है दो लघुपर क्रमसे १ और २ संख्या रखी है। गुरुपर चारकी संख्या है। गुरुकी संख्या छोड़ दी और दोनों लघुकी संख्या जोड़ दी तो १ + २ = ३ हुए तीनमें एक और जोड़ा तो चार हुए ३ + १ = ४

अतः उत्तर आगया कि =व्यचर जातिमें चौथे विभागका यह भेद है । इसी तरह और भी जानना चाहिये ॥ ५ ॥

वर्णान्वृत्तभवान्सैकानौत्तराधर्यतः स्थितान् ।
एकादिक्रमतश्चैतानुपर्युपरि निक्षिपेत् ॥ ६ ॥

( एकद्व्यादिलगक्रिया ) प्रस्तारोंके अनेकों तरहके भेदोंमें हरएकको आकृति ज्ञानको कहते हैं कि किसमें कितने गुरु और कितने लघु हैं । ऐसी जाननेवाली प्रक्रियाका नाम एकद्व्यादिलघुक्रिया है ॥ ६ ॥

उपान्त्यतो निवर्तेत त्यजन्नेकैकमूर्ध्वतः ।
उपर्याद्याद् गुरोरेकमेकद्व्यादिलगक्रिया ॥ ७ ॥

( लिखनेका प्रकार ) प्रथम छन्दके वर्णोंकी जो संख्या होवे उसमें एक अधिक जोड़कर उतने ही एकांक लिखे । उन एक-एक अङ्कोंको ऊपरकी अन्य रेखामें जोड़ दे । किन्तु, अन्त्यके समीपमें रहनेवाले अङ्कको न मिलावे और ऊपरके एक-एक को त्याग देवे । उन त्यागे हुए अङ्कोंमें ऊपरके सर्वगुरु पहले भेदसे नीचे तक गिने । इस रीतिसे प्रथम भेद सर्व गुरु, दूसरा भेद एक गुरु, तृतीय भेद द्विगुरु होता है । इसी तरह नीचेसे ऊपरकी ओर ध्यान करनेसे सबसे नीचेका सर्व लघु उसके ऊपरका एक लघु, तृतीय भेद द्विलघु आदि । संस्कृत टीकामें बताये नकशे से स्पष्ट करना चाहिये ॥ ७ ॥

लगक्रियाङ्कसन्दोहे भवेत्सङ्ख्या विमिश्रिते ।
उद्दिष्टाङ्कसमाहारः सैको वा जनयेदिमाम् ॥ ८ ॥

( संख्या ) अगर लगक्रियाके फलित अङ्क समुदायको आपसमें जोड़ दें तो, संख्या निकल आवेगी । अथवा, उद्दिष्टके अङ्कोंमें एक और जोड़ देनेसे संख्या निकल आती है । जैसे १ + ३, + ३ + १ = ८

सङ्ख्यैव द्विगुणैकोना सद्भिरध्वा प्रकीर्तितः ।
वृत्तस्याङ्गुलिकी व्याप्तिरधः कुर्यात्तथाङ्गुलिम् ॥ ९ ॥

( अध्वा ) यदि वृत्तभेदकी संख्याको दूनी कर दें और उसमेंसे एक घटा दें तो अध्वा क्रिया कही जाती है । इसकी उपपत्ति यह है कि एक अङ्गुलपरिमित वृत्तकी चौड़ाई हो और उसके नीचे एक अङ्गुल चौड़ी जगह खाली छोड़ दे जैसा संस्कृत टीकाके नकशेमें दे दिया गया है ॥ ९ ॥

वंशेऽभूत्कश्यपस्य प्रकटगुणगणः शैवसिद्धान्तवेत्ता
विप्रः पव्येकनामा विमलतरमतिर्वेदतत्त्वार्थबोधे।
केदारस्तस्य सूनुः शिवचरणयुगाराधनैकाग्रचित्त-
श्छन्दस्तेनाभिरामं प्रविरचितमिदं वृत्तरत्नाकराख्यम्॥ १

इति श्रीकेदारभट्टविरचिते वृत्तरत्नाकरे षष्ठोऽध्यायः।



इस प्रकारसे शौचाचारादि श्रेष्ठ गुणोवाला शैवसिद्धान्त वेत्ता कश्यपकुल. द्रव वेदसे प्रतिपादित अद्वैतरूप माननेवाला शुद्धप्रज्ञावाला पव्येक नामका विप्र उत्पन्न हुआ। भगवान् शङ्करकी आराधनामें एकाग्र चित्तनिष्ठ विप्रके पुत्र श्रीकेदारजीने इस मनोहर एवं शीघ्र बोध करानेवाले 'वृत्तरत्नाकर' नामक छन्दःग्रन्थकी रचना की है॥ १०॥

इस प्रकारसे वृत्तरत्नाकरके षष्ठोच्छ्वासकी 'मणिमयी'
हिन्दी टीका समाप्त हुई।



समाप्तश्चायं ग्रन्थः



मुद्रकः—विद्याविलास प्रेस, वाराणसी।